जुहुमस् तन्नो अस्तु वयगुं स्यामं पतयो रईणाम् ॥ २० ॥



— : अर्थ : —

हे परंब्रह्म स्वरूप प्रजापति देव ! आप से दुसरे अनेक जातिके अनेक रूपके भूत भविष्य, वर्तमानके कोईभि देव हमको विघ्न दुख करे नहि. हम ऐसी भावनासे मंत्र पढ करके अग्नि में आहुति देते है. हमारी सर्व ईच्छाओ आप संपूर्ण करो. हमारा जोवन ऐश्वर्यवान् धनवान् पुत्रवान् करो हमारा परम कल्याण करो ॥ २० ॥



शुक्ल यजुर्वेद अध्याय तेवीस (२३) मन्त्र पांसठ (६५) प्रमाणम् !



!! ओं !! अग्ने नय सुपथा राये अस्मान् विश्वानि देव वयुनानि विद्वान्न । जुजो-ध्यस्मज् जुहुराणमेनो भूयिष्ठान् ते नम उक्ति विधेम ॥ २१ ॥



— : अर्थ : —

हे परंब्रह्म स्वरूप प्रकाशक अग्निदेव ! हमको ऐश्वर्य सुख और ब्रह्मज्ञान आपो. हमारा सर्व कार्य आप जानते है. हमारा घोर महापाप कर्मका नाश करो. हम आप को अनंत कोटि नमस्कार प्रार्थना करते है. ॥ २१ ॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय पांच ( ५ ) मंत्र छत्रोस (३६) अध्याय सात (७) मन्त्र तैंतालीस ( ४३ ) अध्याय चालीस (४०) मंत्र सोल (१६) प्रमाणम् !



## !!प्राणप्रतिष्ठा मंत्रदर्शन !!७३!!



!! ओं !! पुनर्मनः पुनरायु र्म आगन् पुनः प्राणः पुनरात्माम आगन् पुनश्चक्षुः पुनः श्रोत्रम् म आगन् न। वैश्वानरो अदब्ध स्तनूपा अग्निर्नः पातु दुरितादवद्यात् ॥२२॥



—: अर्थ :—

हे परंब्रह्म स्वरूप अग्निदेव ! इस शरीर सें चला गया हुवा मन फिर सें पिछे आओ, इस शरीर सें चला गया हुवा आयुष्य फिरसें पिछे आओ, इस शरीरसें चला गया हुवा ( नेत्र ) चक्षु फिरसें पिछे आओ, इस शरीर सें चला गया हुवा कान फिरसें पिछे आओ. इस शरीर मंदिरमें से चल गया हुवा वैश्वानर अग्निदेव फिरसें पिछे आओ, चेतन शरीरका रक्षण करनेमें महासमर्थ हे अग्निदेव! हमारा शरीर सें किये हुवे सर्व पापसे मुक्त करो हमारा परम कल्याण करो ॥ २२ ॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय चार (४) मन्त्र पन्दरा (१५) प्रमाणम् !

# !! सर्व पाप नाशक मन्त्र दर्शन !! ७४ !!



!! ओं !! जद्देवा देव हेडनन् देवा सश्चकृमा वयम् । अग्नि र्मा तस्मा देनसो विश्वान् मुंचत्वंगु हसः !ओं! स्वाहा ॥२३॥



— : अर्थ : —

हे परंब्रह्म स्वरूप अग्निदेव ! हे सर्वदेव! हमने कोइभि देवोका अपराध किया हो वह पापसे और सर्व महापापसे हमको परं पवित्र करो हमारा परम कल्याण करो ॥२३॥



शुक्ल यजुर्वेद अध्याय बीस (२०) मन्त्र चौदा (१४) प्रमाणम् !



!! ओं !! जदि दिवा जदि नक्त मेनाग्ंसि चकृमा वयम् । सूर्जो मा तस्मा देनसो विश्वान् मुंचत्वग्ं हसः !! ओं !! स्वाहा ! !! २४ !!



— : अर्थ : —

हे परंब्रह्म स्वरूप वायुदेव ! हे सर्वदेव! हमने दिनमें और रात्रिमें कोइभि पापकर्म किया हो वह पापसें अन्य सर्व महा पापसें हमको परं पवित्र करो हमारा प॰ कल्याण करो, ॥ २४ ॥



शुक्ल यजुर्वेद अध्याय वीस (२०) मन्त्र पंदरा (१५) प्रमाणम् !



!! ओं !! जदि जाग्रद्द यदि स्वप्न अेनाशुंसि चकृमावयम्। सूर्जो मा तस्मा देन सो विश्वान् मुंचत्वगुं हसः !!ओं!! स्वाहा ! ॥२५॥



—: अर्थ :—

हे परंब्रह्म स्वरूप सूर्यदेव ! हे सर्वदेवो ! हमसे जाग्रतमें और स्वप्नमें कोई भि पाप कर्म हुआ हो वह सर्व पाप और महापाप से हमको परं पवित्र करो. हमारा परम कल्याण करो. ॥ २५ ॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय वींस (२०) मन्त्र सोला (१६) प्रमाणम् !



!! ओं !! जद्ग्रामे जदरण्ये जत् सभायां जादिन् द्रिये। जच्छूद्रे जदर्जे जदेनश् च-कृमा वयम्। जदे कस्याधि धर्मणि तस्या-वय जनमसि !! ओं !! स्वाहा ! ॥ २६ ॥



— : अर्थ : —

हे परं ब्रह्मदेव! हमसें जो देशमें गांवमें नगरमें शहेरमें वनमें महावनमें और स्त्री पुरुषोकी महासभाओमें शरीरको ज्ञानेन्-द्रियोसे कर्मेन्द्रियोसे अशुभ मन संकल्पसे बुध्धिके दुष्ट विचारसे वाणिके असत्य, निन्दा, चाडी, श्राप, विभत्स दुष्ट भाषणसे, नेत्र की कुदृष्टि देखनेसे कानसे दुष्ट वचनो सुनने

से, वेदशास्त्रसे अशुध्ध अभक्ष पदार्थ खानेसे पीनेसे सुंघनेसे, स्पर्श करनेसे शरीर इन्द्रियोसे दुष्ट कार्य करनेसे स्त्री पुरुषके धर्म अेकतामें विघ्न करनेसे वैश्यजातिसे, शुद्र जातिसें जो हमने पाप कर्म किये हो, वह सर्व महापापो से हमको परं पवित्र करो और हमारा परं कल्याण करो. ॥ २६ ॥

! शुक्ल यजुर्वेद अध्याय वीस (२०) मंन्त्र सत्तर (१७) ! प्रमाणम् !



!! ओं !! देवकृतस्यै नसो वयजनमसि मनुष्यकृतस्यैनसोवयजनमसि पितृकृतस्यै नसो वयजनमस्यात्मकृतस्यै नसो वयजनमस्येनस अेनसो वयजनमसि । जच्चाह-

मेनोविद्वांश् चकार जच्चाविद्वांस् तस्य सर्वस्यै नसो वयजनमसि!! ओं !! स्वाहा ! ॥ २७ ॥



— : अर्थ : —



हे परं ब्रह्मदेव ! हमने देवोका अपराध पाप किया हो वह सर्वसे हमको परं पवित्र करो.

सर्व मनुष्यके किये हुअे अपराध पापोसे हमको परं पवित्र करो.

पितृदेवके किये हुअे अपराध पापोसे हम को परं पवित्र करो, और अपने देहसे किअे हुअे छोटे वडे सर्व पाप महापापसे हमको महान् परं पवित्र करो. !

और अन्य दुसरे जान करके अजान कर के सर्व किये हुवे पाप महापापसे हमको परं पवित्र करो हमारा परम कल्याण करो ॥२७॥

! शुक्ल यजुर्वेद अध्याय आठ (८) मंत्र तेरा (१३) ! प्रमाणम् !



!! ओं !! मुंचन्तु मा शपथ्यादथो वरुण्या दुत। अथो जमस्य पडवीशात् सर्वस्माद् देवकिल्विपात् !! ओं !! स्वाहा ! ॥ २८ ॥



— : अर्थ : —

हे परंब्रह्मदेव ! हमको सर्व प्रकारका श्रापो से पापो से मुक्त करो.

और जलमें किऐ हुऐ वरुणदेवका पापो

से और यमराजा का आज्ञाभंग किये हुवे पापो से अन्य सर्व प्रकारके पापो से महा पापो से हमको मुक्त करो परं पवित्र करो. हमारा परम कल्याण करो. ॥ २८ ॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय बारा (१२) मन्त्र (९०) प्रमाणम् !



## !! द्रुपदा गायत्रि मन्त्र दर्शन !! ७५ !!



!! ओं !! द्रपदादिव मुमुचानः स्विन्नः स्नातो मलादिव । पूतम् पवित्रेणे वाज्य मापः शुन्धन् तु मेनसः !! ओं!! स्वाहा ॥२९॥



—: अर्थ :—

हे परंब्रह्म स्वरूप वरुणदेव ! स्नान करने से मनुष्य शरीरके मल पापसे परं पवित्र होता है.

अग्निमें उष्ण करनेसे और छाननेसे घी परं पवित्र होता है, पेढसे पका हुवा फल मुक्त होता है.

हे वरुणदेव ! वैसे हमारा सर्व पापको दूर करो हमको परं पवित्र करो ॥ २९ ॥
शुक्ल यजुर्वेद अध्याय वीस (२०) मंत्र वीस (२०) प्रमाणम् !



# !!महापावन मन्त्र दर्शन !!७६!!

---

!! ओं !! पुनन्तु मा देव जनाः पुनन्तु मनसा धियः । पुनन्तु विश्वा भूतानि जात वेदः पुनीहि मा ॥ ३० ॥

---

—: अर्थ :—

हे परंब्रह्मस्वरूप सर्वदेवो ! हमको परं पवित्र करो. हमारा मन हमारी वुध्धि परं पवित्र करो.

हे अग्निदेव ! हमको सर्व मनुष्यो को महान पवित्र करो हमारा परं कल्याण करो ॥ ३० ॥

---

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय उन्नीस (१९) मंत्र उनचालीस (३९) प्रमाणम् !

---

!! ओं !! चित् पति र्मा पुनातु वाक्पति र्मा पुनातु देवो मा सविता पुनात्वच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्जस्य रश्मिभिः। तस्य ते पवित्र पते पवित्र पूतस्य जत् कामः पुने तच्छकेयम् ॥ ३१ ॥

---

— : अर्थ : —

हे परंब्रह्म स्वरूप ! चित्तकादेव ! हमको पवित्र करो, हे वाणीकादेव ! हमको पवित्र करो, हे सविता देव ! हमको पवित्र करो, हे पवित्रपते ! हे परंब्रह्मदेव ! भगवान् सूर्यदेवका संपूर्ण तेजस्वी रश्मी किरणो से हमको

पवित्र करो. हमारी सर्व इच्छाओ संपूर्ण करो हम सर्वका परं कल्याण करो. ॥३१॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय चार (४) मन्त्र-चार (४) प्रमाणम् !

---

!! ओं !! मनसः काम माकूर्ति वाचः सत्य मशीय । पशूनागुं रूप मन्नस्य रसो जशः श्रीः श्रयतां मयि स्वाहा ॥३२॥

---

— : अर्थ : —

हे परंब्रह्मदेव ! हमारी वाणी सत्य कहति हे हमको उत्तम यश, किर्ति, श्री, लक्ष्मो, प्रापूत हो. सुन्दर गौ, वलद, हथ्थी, घोडा, वाहन सुख प्राप्त हो. हमारो आत्म शक्ति

वलवान हो. हमारा मनकी सर्व इच्छा, संपूर्ण करो. ॥३२॥

शुक्ल यजुर्वेद, अध्याय उनचालीस (३९) मन्त्र चार (४) प्रमाणम् !

---

## !!सर्व रक्षण मन्त्र दर्शन !!७७!!

---

!! ओं !! जतो यतः समीहसे ततो नो अभयं कुरु । शन्नः कुरु प्रजाभ्यो भयन्नः पशुभ्यः ॥३३॥

—:अर्थ:—

हे परंब्रह्मदेव ! विश्वमें आपकी सर्व प्रकारकी महाशक्ति विभूतियोका भयसे सर्वत्र हमारा सुरक्षण करो.

हमारी सर्व प्रजाओका, सर्व प्रकारके भयसे रोग दुखसे हमारा रक्षण करो परम कल्याण करो. ॥३३॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय छत्तीस (३६) मन्त्र वाईस (२२) प्रमाणम् !

---

## !!सुवर्ण महिमा मन्त्र दर्शन!७८!

---

!! ओं !! आयुष्यं वर्चस्य गुं रायस् पोख मोद् भिदम् । इदगुं हिरण्यं वर्चस्व जेत्राया विशता दुमाम् ॥३४!!

---

—: अर्थ :—

यह सुवर्ण हमको जय देनेवाला है

आयुष्य की तेजको धनको वृध्धि करनेवाला है आत्मबलकी जाग्रति करके अैश्वर्य सुख आनंदका प्रकाश देनेवाला है ॥३४॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय चोत्तीस (३४) मन्त्र पांच (५) प्रमाणम् !

---

!! ओं !! न तद्द् रक्षागुंसी न- पिशाचास् तरन्ति देवाना मोजः प्रथमं जगुं ह्येतत्।। जो विभर्ति दाक्षायणगुं हिरण्यगुं स देवेखु कृणु ते दीर्घमायुः स। मनुख्येखु। कृणु ते दीर्घमायुः ॥३५॥

---

—: अर्थ : —

यह सुवर्ण सर्व देवोका मुख्य तेज है.

सिध्ध किये हुवे वेद मन्त्रोसें सुवर्ण अलंकार शरीर पर धारण करने वालोको भूत, प्रेत, पिशाच्, राक्षस, रोग, दुःख, कष्ट नहि दे सक्ते हे सुवण भस्म, मात्रा, वर्ख खानेसे देवलोकमें मनुष्यलोकमें समर्थ शक्तिवान् होता हे दीर्घकाल संपूर्ण आयुष्य संपूर्ण करता हे. ॥३५॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय चोत्तीस (३४) मंत्रअेकावन (५१) प्रमाणम् !

!! ओं !! जदा बधनन् दाक्षायणा हिरण्यगुं शतानीकाय सुमनस्य मानाः । तन्म आवधनामि शत शारदायायुष्मान् जर दष्टि र्जथासम् ॥ ३६ ॥

---

— : अर्थ : —

सिध्ध किये हुअे वेद मन्त्रसे सुवर्ण अलंकार शरीर पर धारण करनेवाले स्त्री पुरुष आरोग्यवान् आनंदवान् वलवान् होकर सो वर्षका आयुष्य संपूर्ण करते है.

वह सुवर्ण अलंकार आरोग्य, आनंद, वल, शुक्र-सो वर्ष दीर्घायु संपूर्ण करनेको हम धारण करते है. ॥३६॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय चोत्तीस (३४) मन्त्र वावन(५२) प्रमाणम् !



## !परब्रह्म मन्त्र ज्ञान दर्शन !७९!



!! ओं !! वेदाहमेतं पुरुषं महान्त मा

दित्य वर्णन् तमसः परस्तात् । तमेव विदि-त्वाती मृत्यु मेती नान्यः पन्था विद्यते यनाय ॥३७॥



— ः अर्थ ः—

मायासे पर सूर्य सम तेजोमय महान् परंब्रह्म देवको हम जानते है.

वह परंब्रह्मदेव में हुं अैसा अभेद अैक्य ज्ञान जान करके जन्म मर्णवाला भव संसार तर जाते है. मुमुक्षु मनुष्यो को मोक्षपद पानेको दुसरा कोई माग नहि हैं, ॥३७॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय अेकत्तीस (३१) मन्त्र अठारा (१८) प्रमाणम्!



!! ओं !! ब्रह्म सूर्य समं ज्योतिः ॥३८॥



—: अर्थ :—

परंब्रह्म देव भगवान् प्रत्यक्ष सूर्य सम अपार चैतन्य महान् ज्योति प्रकाशक व्यापक है ॥ ३८ ॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय तेवीस (२३) मंत्र (४८) प्रमाणम् ।



!! ओं !! द्यावा भूमीन् जन यन् देव अेकः ॥३९॥

—: अर्थ :—

स्वर्ग आदि सात लोक पृथ्वी आदि सात पाताल लोक अखिल ब्रह्मांड को उत्पन्न करनेवाला अद्वितीय सर्व व्यापक परंब्रह्मदेव अेकहि है. ॥३९॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय सत्तर (१७) मंत्र (१९) प्रमाणम् !



!! ओं !! न तस्य प्रतिमा अस्ति यस्य नाम महद् यशः ॥२०॥



—: अर्थ :—

यह परंब्रह्मका महान् यश अखिल ब्रह्माडमें सर्वव्यापक है ! वह परंब्रह्म देवकी मन कल्पित प्रतिमा मूर्ति नहि हो सक्ति है. ॥२०॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय बत्तीस (२२) मन्त्र (३) प्रमाणम् !



!! ओं !! ईशा वास्य मिदग्ं सर्वम् ॥४१॥



— : अर्थ : —

अखिल ब्रह्मांड में परंब्रह्म देव सर्व व्यापक है. ॥४१॥



शुक्ल यजुर्वेद अध्याय चालीस (४०) मंत्र (१) प्रमाणम् !



!! ओं !! खं ब्रह्म ! ॥४२॥



— : अर्थ : —

परंब्रह्म देव आकाश के समान सूक्ष्म और सर्व व्यापक है! ब्रह्म मन्त्र ओम्कार का में ब्रह्म हुं लक्ष्य के साथ जप करो ! ॥४२॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय (४०) मंत्र (१८) प्रमाणम् !



# !!यजमान आशीर्वाद मन्त्र दर्शन !!८०!!



!! ओं !! ध्रुवासि ध्रुवोयं जजमानोस्मिन् नायतने प्रजया पशुभि र्भूयात् ॥४३॥



— : अर्थ : —

हे परंब्रह्मदेव ! जैसे स्वर्गलोकमें ध्रुव मंडल स्थिर और सुखमय है. वैसे देव ब्राह्मणका यजन पूजन करनेवाला यह यजमान यह लोक यह स्थान में गौ, बलद,

घोडा, हाथी, राजेश्री सुखीसे और पुत्र प्रजाका आनन्दसें सदा सुखरूप स्थिर रहो. ॥४३॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय पांच (५) मंत्र (२८) प्रमाणम् !

## !!महादेव मन्त्र दर्शन!!८१!!

!! ओं !! नमः शम्‌ भवाय च मयो भवाय च नमः शंकराय च मयस्कराय च नमः शिवाय च शिवतराय च ॥४४॥

— : अर्थ : —

हे परंब्रह्म स्वरूप ! भगवान् शंकर

महादेव हम आपको नमस्कार करते हैं.

सर्वको सुख देनेवाले, सर्वको शांति देनेवाले, महामोक्ष देनेवाले हमारा परम कल्याण करनेवाले, भगवान् शंकर महादेवको हम अनेक नमस्कार करते हैं. ॥४४॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय सोल (१६) प्रमाणम् !



!! ओं !! त्र्यम्बकं जजामहे सुगन्धिम् पुष्टिवर्धनम् । उर्वारुक मिव बन् धनान् मृत्यो र्मुक्षी यमामृतात् ॥४५॥



—: अर्थ :—

हे परंब्रह्मस्वरूप ! त्रिनेत्र धारी भगवान् शंकर आपका हम यजन पूजन करते है

•आप हमारी सुकिर्ति और अैश्वर्य की वृध्धि करो. जैसे पेढसे पका हुवा फल मुक्त होता है वैसे हमको संसार बन्धनसें मुक्त करो हम सर्वको परंब्रह्म पद प्राप्त करो. ॥४५॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय तीन (३) मंत्र (६०) प्रमाणम् !



!! ओं !! हराय मृडाय शर्वाय शिवाय भवाय महादेवायोग्राय भीमाय पशुपतये रुद्राय शंकरायेशानाय स्वाहा ॥४६॥



—: अर्थ :—

हे परंब्रह्म स्वरूप ! सर्व भक्तोका दुःख दूर करनेवाला, सर्वको सुख देनेवाला,

सर्वको शान्ति देनेवाला, सर्वको आनंद देनेवाला, सर्वको मोक्ष देनेवाला, दुष्टोको दमन करनेवाला, महान् देवोका देव, सत् पुरुषोका रक्षण करनेवाला, सर्व पाप, दुखको नाश करनेवाला, ईशान दिशाका अधिपति, महारुद्र भगवान् शंकरको हम सप्रेम नमस्कार करते है. ॥४६॥

ऋग्वेद आश्वलायन गृह्यसूत्र ४-९-१७ प्रमाणम् !



## !!सर्प नागदेव मन्त्र दर्शन!!८२!!



!! ओं !! नमोस्तु सर्पेभ्यो जे केच पृथ्वी

मनु ! जे अन्तरिक्षे जे दिवि तेभ्यः सर्पेभ्यो नमः ॥४७॥



—: अर्थ :—

हे परंब्रह्मस्वरूप ! सर्व सर्प नागदेवो ! महावन, उपवन, महागंगा, गंगा. गिरि, पहाड पर्वत, मेरुमंडल पृथ्वी, सप्त पाताल लोकमें रहनेवाले आपको हम नमस्कार करते है.

मृत्युलोकमें, अन्तरीक्ष लोकमें, भुवर्लोकमें, सूक्ष्म सृष्टिमें रहनेवाले आपको हम नमस्कार करते है.

स्वर्गादि सप्तलोक, कैलासलोक वैकुंठलोक अखिल ब्रह्मांड, दिव्यलोकमें रहनेवाले

आप सर्व सर्प-नागदेवोको सप्रेम हम नमस्कार करते है. ॥ ४७ ॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय तेरा ( १३ ) मंत्र (६) प्रमाणम् !

!! ओं !! जाइखवो जातुधानानां जेवा वनस्पतींरनु । जेवा वटेखु शेरते तेभ्यः सर्पेभ्यो नमः ॥ ४८ ॥

— : अर्थ : —

हे परब्रह्मस्वरूप ! सर्व सर्प नागदेवो ! आप मृत्युलोकमें अपार मनुष्योको तिक्ष्ण डंस करके महा दुःख देनेवाले है.

यातुधानं नामके सर्प भूत, प्रेत, पिशाच, राक्षसोका रूप धारण करके महा कष्ट देते है.



सुन्दर सुगंधवाला शीतल चन्दन वृक्षमें रहनेवाले, वटवृक्षके मूलमें रहनेवाले वृक्ष की डालोमें फिरनेवाले नागरवेल और वेलीओमें फिरनेवाले वनस्पतियोमें रहने वाले, पृथ्वीके पोलमें सोनेवाले, विषंधर, फणिधर, मणिधर, सर्व सर्प नागदेवको सप्रेम हम नमस्कार करते है ॥ ४८ ॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय तेरा (१३) मन्त्र-(७) प्रमाणम् !



!! ओं !! जे वा मीरोचने दिवो जे वा सूर्जस्य रश्मिखु । जे खामप्सुसदस् कृतन् तेभ्यः सर्पेभ्यो नमः ॥ ४९ ॥



— : अर्थ : —

हे परब्रह्म स्वरूप ! सर्व सर्प नागदेवो ! आप दिव्य तेजोपुंज लोकमें रहनेवाले है. मनुष्योसे अद्रश्य रहनेवाले है.

भगवान् सुर्यदेवके तेजोपुंज रश्मिकिरणो में रहनेवाले है.

महागंगा महासरोवर जलसृष्टिमें रहनेवाले है.

सर्व सर्प नागदेवको हम सप्रेम नमस्कार करते है. ॥ ४९ ॥

!शुक्ल यजुर्वेद अध्याय तेरा (१३) मन्त्र (८)! प्रमाणम्!



# !! स्वस्ति मन्त्र दर्शन !!८३!!



!! ओं !! स्वस्ति न इन्द्रो वृध्धश्रवाः स्वस्ति नः पूरवा विश्ववेदाः। स्वस्ति नस्ता रक्ष्यो अरिष्टनेमिः स्वस्तिनो वृहस्पतिर् दधातु ॥ ५० ॥



—: अर्थ :—

हे परब्रह्मस्वरूप! महान् किर्तिवाला, स्वर्गलोकके देवोका महाराजा इन्द्रदेव! हमारा परम कल्याण करो,

हे सर्वज्ञ पुरवादेव ! हमारा परम् श्रेय करो, दुखको दुर करनेवाला हे गरुडदेव ! हमारा सर्व प्रकारसे शुभ करो.

सर्व देवोका सद्गुरुदेव हे बृहस्पतिदेव ! हमारा सदा सुमंगल करो ॥ ५० ॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय पचीस (२५) मन्त्र (१२) प्रमाणम् !

## !! भद्र मन्त्र दर्शन !! ८४ !!

!! ओं !! भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवा भद्रम् पश्ये माक्षभि र्यजत्राः ! स्थिरै रंगै स्तुष्टु वांसं सस्तनू भि र्व्यशे महिदेव हितं जदायुः ॥ ५१ ॥

— : अर्थ : —

हे परंब्रह्म स्वरूप ! सर्वदेवो ! हम कान से अच्छा सुने, हम नेत्रोसे अच्छा देखे, हम शरीरके बलवान् अंगोसे आपका यजन पूजन स्तवन करे, हमारा आयुष्य रहे वहां तक आप हमारा पर सदा सुप्रसन्न रहो. ॥ ५१ ॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय पचीस (२५) मंत्र (२१) प्रमाणम् !

---

# !! स्तुति मन्त्र दर्शन !! ८५ !!

---

!! ओं !! जनूमे छिद्रं चक्षुखो हृदयस्य

मनसो वाति तृणम् बृहस्पति र्मे तद्द् दधातु।
शन्नो भवतु भुवनस्य जस्पतिः ॥ ५२ ॥

---

— : अर्थ : —

हे परंब्रह्मदेव ! हे अखिल ब्रह्मांडना अधिपति ! हमारा शरीरसे, नेत्रोसे, मनसे, बुध्धिसे, चंचल चित्तसे, जो कोई दोषहुवा हो वह दूर करो, हमारा सर्व कार्य संपूर्ण करो, हमारा परम कल्याण करो. ॥ ५२ ॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय छत्तीस ( ३६ ) मन्त्र दो (२) प्रमाणम् !

---

# !!सुखशान्ति मन्त्र दर्शन!!८६!!

!! ओं!! शन्नो मित्रः शं वरुणः शन्नो भवत्वर्यमा। शन् न ईन्द्रो बृहस्पतिः शन्नो विष्णु रुरुक्रमः ॥ ५३ ॥

— अर्थ —

हे परंब्रह्मस्वरूप ! हे मित्रदेव ! हमको शान्ति दो, हे वरुणदेव ! हमको सुख दो ! हे अर्यमादेव ! हमको आनन्द दो. हे इन्द्र देव ! हमको सुमंगल दो, हे देवगुरु बृहस्पतिदेव ! हमारा परं श्रेय करो, हे उरुक्रम विष्णु भगवान् ! हमारा कल्याण करो ॥५३॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय छत्तीस (३६) मन्त्र नव (९) प्रमाणम् !

# !! सुमंगल आशीर्वाद मन्त्र दर्शन !! ८६ !!

!! ओं !! आ ब्रह्मन् ब्राह्मणो ब्रह्मवर्चसी जायता माराष्ट्रे राजन्यः शूर इषव्योति व्याधी महारथो जायतान् दोग्ध्री धेनुर्वोढा नड्वानाशुः सप्तिः पुरन्धि जोखा जिष्णु रथेष्टाः स भेयो जुवास्य जजमानस्य वीरो जायतान् निकामे निकामे नः पर्जन्यो वरे खतु फलवत्यो न औखधयःपच्यन् तां जोगक्षेमो नः कल्पताम् ॥ ५४ ॥

—: अर्थ :—

हे परं ब्रह्मदेव ! हमारा देशमें तप करने वाले, वेद पढनेवाले, यज्ञ करनेवाले, ब्रह्म तेजवाले, ब्रह्मनिष्ठ ब्राह्मणो उत्पन्न हो.

धनुर्विद्यामें धनुष्य वाण चढानेमें कुशल शत्रुओका नाश करनेमें महासमर्थ रथमें बैठ कर युध्ध करनेमें चतुर, चेतन, महारथी पराक्रमी क्षत्रि राजाओ उत्पन्न हो.

सुन्दर दुध देनेवाली गौ उत्पन्न हो,

बलवान् श्रेष्ठ बलद उत्पन्न हो,

तीव्र वेगसे चलनेवाले सुन्दर घोडाओ उत्पन्न हो.

सुन्दर स्वरूपसद्गुण संपन्न महासती स्त्री देवीयो उत्पन्न हो.

युध्ध प्रसंगे रथमें बैठके जय जय विजय प्राप्त करनेवाले अनेक महापुरुषो उत्पन्न हो.

यज्ञ करनेवाले यजमानके वहां सभाको शोभावे ऐसे समर्थ वीरपुत्रो उत्पन्न हो. हमारा देशमें हमारी ईच्छा अनुकुल समये समये सुन्दर वर्षा वर्षो, यव गेहु, डांगर, मुंग, चना, ऐसे अन्न, और सुन्दर फल आम, जांबु, अनार, द्राक्ष, रामफल, रंभाफल, सीताफल, जमरुख, श्रीफल, वृक्षवेलीयो उत्पन्न हो.

हमारा देशमें नूतन नवीन अनेक ईच्छीत वस्तुओ हमको प्राप्त हो.

और हमको जो मिला है वह सर्वका सदा है परंब्रह्मदेव सुरक्षण करो ॥ ५४ ॥

! शुक्ल यजुर्वेद अध्याय बावीस (२२) मंत्र (२२) ! प्रमाणम् !

---

## !! सर्वदेव शान्ति मन्त्र !!

## !! दर्शन !! ८७ !!

---

!! ओं !! द्यौः शान्तिरन्तरिक्षगुं शान्तिः पृथिवी शान्ति रापः शान्ति रोखधयः शान्तिः । वनस्पतयः शान्तिर् विश्वेदेवाः शान्तिर् ब्रह्मशान्तिः सर्वगुं शान्तिः शान्तिरेव शान्तिः सामा शान्तिरेधि ॥ ५५ ॥

— : अर्थ : —

हे परंब्रह्मदेव स्वरूप ! स्वर्गलोकके सर्व-देव ! हमको सुख शान्ति द्यो, हे अन्तरीक्ष लोकके सूक्ष्म सृष्टिके महासिध्ध देवो ! हमको सुख शान्ति द्यो, हे पृथ्वीके देव ! तपस्वि ब्रह्मनिष्ठ ब्राह्मणो ! हमको सुख शान्ति द्यो. जलके वरुणदेव ! हमको सुख शान्ति द्यो. हे सिध्ध औषधीके देव ! हमको सुख शान्ति द्यो. हे सिध्ध वनस्पतिके देव ! हमको सुख शान्ति द्यो. हे विश्वे देवादेव ! हमको सुख शान्ति द्यो. हे ब्रह्मदेव हमको सुख शान्ति द्यो. हे अखिल ब्रह्मांडके सर्व देव ! हमको सुख शान्ति द्यो. हे परं ब्रह्म-देव ! हमको सदा सनातन शान्ति द्यो.

हमको सर्वदा अविनाशी सुख शान्तिकी वृध्दि करो. ॥ ५५ ॥

शुक्ल यजुर्वेद, अध्याय छत्तीस (३६) मन्त्र सत्तर (१७) प्रमाणम् !

---

## !सूर्यदेवस्तुति मन्त्र दर्शन !८८!

---

!! ओं !! उद्वयन् तमसस्‌ परिस्वः पश्य न्तउत्तरम् । देवन् देवत्रा सूर्जमगन्मज्योति रुत्तमम् ॥ ५६ ॥

---

— : अर्थ : —

हे परंब्रह्मदेव स्वरूप ! प्रत्यक्ष मंगलमूर्तिभगवान् सूर्यदेव । आप सर्व जगतके अन्धकारको दूर करके महान् प्रकाश करते है.

स्वर्गलोकमें सर्वदेवमें आप महान् प्रकाशक है. श्रध्धाभक्तिसे हम आपका सदा ध्यान पूजन दर्शन वन्दन करते है. आप हमारा परम कल्याण करो. ॥ ( ५६ )

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय (२७) मन्त्र (१०)
अध्याय ( ३५ ) मन्त्र (१४)
अध्याय ( ३८ ) मन्त्र (२४)
प्रमाणम् !

!!ओं!! उदुत्यन् जातवेद् सन्देवं वहन्ति केतवः । दृशे विश्वाय सूर्य्यम् ॥ ५७ ॥

---

—: अर्थ :—

हे परंब्रह्मदेवस्वरूप ! प्रत्यक्ष मंगलमूर्ति भगवान् सूर्यदेव ! सर्व जगतमें आप महान् प्रकाशक है. सर्व मनुष्यका मन संकल्पको आप जानते है.

हम आपका श्रध्धा भक्तिसे ध्यानपूजन दर्शन वन्दन् करते है.

. आप हमारी सर्व ईच्छाओको संपूर्ण करो. हमारा परम कल्याण करो. ॥ ५७ ॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय आठ (८) मन्त्र (४१) प्रमाणम् !

!! ओं ।। चित्रन् देवाना मुदगादनी कन् चक्षुर्मित्रस्य वरुणस्याग्नेः । आप्राद्यावा पृथ्विअन्तरिक्षशुं सूर्ज आत्मा जगतस्तस्तुखश्च ॥ ५८ ॥

—:अर्थ:—

हे परंब्रह्मदेव स्वरूप ! प्रत्यक्ष मंगलमूर्ति भगवान् सूर्यदेव! आप सर्व जगतका अंन्धारको दूर करके महान् प्रकाश करते है.

मित्रदेव ! वरुणदेव ! अग्निदेव! अे सर्व देवके नेत्रमें आप चेतन्य प्रकाश देते है.

भूलोक, भुवर्लोक, स्वर्गलोकमें सर्व प्राणी मात्रका जीवनमें प्रकाश करते है.

सर्वं जगतका मन संकल्पको आप जानते है.

स्थावर जंगम जगतके आत्मा आप है.

श्रध्धा भक्तिसे हम आपका ध्यान पूजन दर्शन वन्दन करते है.

आप हमारी सर्व ईच्छा संपूर्ण करो.

हमारा परम कल्याण करो. ॥ ५८॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय सात ( ७ ) मंत्र ( ४२ ) प्रमाणम् !

---

!! ओं !! तच्चक्षुर् देवहितम् पुरस्ताच् छुक्र मुच्चरत् पश्येमशरदः शतं जीवेम शरदः शतगुं शृणुयाम शरदः । शतम् प्रब-

वाम शरदः शतमदीनाः स्याम शरदः शतम्
भूयश्च शरदः शतात् ॥ ५९ ॥

---

—: अर्थ :—

हे परंब्रह्मदेव स्वरूप! प्रत्यक्ष मंगलमूर्ति भगवान् सूर्यदेव! परंब्रह्मदेवने आपको पूर्व दिशा में उंचे आकाशमें स्थापन किये है. आप प्रातः कालमें प्रगट होकर प्रकाश देकर सर्व जगतको महान् पवित्र करते है.

हम श्रध्धा भक्तिसे आपका ध्यान पूजन दर्शन वन्दन करते है.

हमारा आयुष्य सो वर्षका संपूर्ण हो.

हमारा नेत्रो सो वर्ष संपूर्ण देखो.

---

हमारा कान सो वर्ष संपुर्ण सुनो.

हमारा मुख सो वर्ष संपुर्ण प्रिय मधुर वचन बोलो.

हमारा सो वर्ष संपूर्ण महा ऐश्वर्य सुख का अनुभव करो. सो से अधिक वर्ष हम संपूर्ण सर्व सुखका अनुभव करे.

आप हमारी सर्वे इच्छाओ संपूर्ण करो.

हमारा परम कल्याण करो. आशीर्वाद द्यो.

श्रध्धा भक्तिसे हम आपको वारंवार नमस्कार करते है ॥ ५९ ॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय छत्तीस ( ३६ ) मन्त्र चोवीस ( २४ )

---

# ॥ शिव संकल्प मन्त्र दर्शन ॥ ८९ ॥

!! ओं !! जजूजाग्रतो दूर मुदैति दैवन् तदु सुप्तस्य तथैवैति । दुरं गमन् जोतिखां ज्योतिरेकन् तन् मे मनः शिव संकल्पमस्तु ॥ १ ॥ ६० ॥

— : अर्थ : —

हे परब्रह्मदेव ! यह मन जाग्रत अवस्था में महान विचार करता है.

यह मन स्वपना अवस्थामें जाग्रत जैसा अनेक प्रकारका आनन्द अनुभव करता है.

सुषुप्ति अवस्थामें भि शान्ति सुखका अनुभव करता है.

भूत, भविष्य, वर्तमान, आत्मज्ञान, स्मरण करता है.

प्राणी मात्रका शरीरमंदिरमें इन्द्रियो को प्रेरणा और प्रकाश करनेवाला मात्र मन अेक है.

वह हमारा मन मैं ब्रह्म हुं अैसा शुभ संकल्पवाला हो. ॥ १ ॥ ६० ॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय चौतीस ( ३४ ) मन्त्र अेक ( १ ) प्रमाणम् !



!! ओं !! जेन कर्माण्यपसो मनिखिणो

जज्ञे कृण्वन्ति विदथेखु धीराः । जद् पूर्वे जक्ष मन्तः प्रजानान् तन् मे मनः शिव संकल्पमस्तु ॥ २ ॥ ६१ ॥



—: अर्थ :—

हे परंब्रह्मदेव! यह मन कर्मनिष्ठ पुरुषो को अनेक यज्ञ सत्कर्म कराता है.

ब्रह्मनिष्ठ पुरुषो को ज्ञानयोगमें ब्रह्म-ज्ञान बढाता है.

यह मन महासमर्थ है प्राणीमात्रका शरीर मंदिरमें सूक्ष्म और गुप्त है.

वह हमारा मन मैं ब्रह्म हुं ऐसा शुभ संकल्पवाला हो. ॥ २ ॥ ६१ ॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय चौत्तीस ( ३४ ) मन्त्र दो ( २ ) प्रमाणम् !



!! ओं !! जत् प्रज्ञान.मुत चेतो धृतिश् च जज् ज्योति रन् तर मृतम् प्रजासु । जस् मान् न ऋते किं चन कर्म क्रियते तन् मे मनः शिव संकल्पमस्तु ॥ ३ ॥ ६२ ॥



—: अर्थ :—

हे परंब्रह्मदेव ! यह मन महान् ज्ञान देनेवाला है. धैर्यवान् है. चेतन स्फुरणा देनेवाला है.

यह मन प्राणीमात्रको हृदय मन्दिर में ज्ञानेन्द्रियोको प्रकाश देनेवाला है.

यह मन परंब्रह्मदेवको प्राप्त करता है.

यह मन विना जगत्का कोई भि कार्य होता नहि है.

वह हमारा मन में ब्रह्म हुं ऐसा शुभ संकल्पवाला हो. ॥ ३ ॥ ६२ ॥

शुक्ल यजुर्वेद् अध्याय चौत्तीस (३४) मन्त्र तीन ( ३ ) प्रमाणम् !



!! ओं !! जेनेदम् भूतम् भुवनम् भविस्यत् परिग्रहीत ममृते न सर्वम् ।' जेन जज्ञस् तायते सप्तहोता तन् मे मनः शिव संकल्पमस्तु ॥ ४ ॥ ६३ ॥



हे परंब्रह्मदेव ! यह मन अखिल ब्रह्मांड का भूत, भविष्य, वर्तमानका ज्ञान, परंब्रह्मदेवका ज्ञान जाननेवाला है.

यह मन से यज्ञ करनेवाले यजमान अनेक प्रकारके महायज्ञ करते है.

वह हमारा मन में ब्रह्म हुं ऐसा शुभ संकल्पवाला हो. ॥ ४ ॥ ६३ ॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय चौत्तीस ( ३४ ) मन्त्र चार ( ४ ) प्रमाणम् !



!! ओं !! जस्मि नृचः साम जजुगुंखी जस्मिन् प्रतिष्ठिता रथाना भाविवाराः ।

जस्मिन् श्चितगुं सर्व मोतम् प्रजानान् तन् मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥ ५ ॥ ६४ ॥



– : अर्थ : –

हे परंब्रह्मदेव! जैसे रथचक्र की नाभिमें चक्रके आरा अेकरूप रहता है. वैसे ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, सर्व प्रकारका ज्ञानं यह मनमें रहता है. सर्व प्राणी पदार्थका सूक्ष्म ज्ञान यह मनमें रहता है.

वह हमारा मन में ब्रह्म हुं अैसा शुभ संकल्पवाला हो. ॥ ५ ॥ ६४ ॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय चौत्तीस ( ३४ ) मन्त्र पांच ( ५ ) प्रमाणम् !.



॥ ओं ॥ सुखारथि रश्वाजिवजन् मनुष्या-
न्ने नीयते भीशुभिर्वाजिन इव । हृत्
प्रतिष्ठन् जदजिरन् जविष्ठन् तन् मे मनः
शिव संकल्पमस्तु ॥ ६ ॥ ६५ ॥



—: अर्थ :—

हे परंब्रह्मदेव ! जैसे रथ चलानेवाला बुध्धिवान् सारथी अपना निश्चय किया हुवा मार्गमें महावेगवान् सुन्दर वलवान् घोडाओको लगामदोरी की चालन चतुराइसे ले जाता है.

सर्व प्राणीमात्रका शरीरमें हृदयमन्दिर में रहा हुवा महासमर्थ यह मन है.

बलवान् विषयसुखमें वेगवान् इन्द्रिय वृत्तियोको चलानेवाला चंचल चतुर यह मन है.

वह हमारा मन में ब्रह्म हुं ऐसा शुभ संकल्पवाला हो. ॥ ६ ॥ ६५ ॥

शुक्ल यजुर्वेद अध्याय चौत्रीस (३४) मन्त्र छो (६) प्रमाणम् !




# !! शुक्ल यजुर्वेद ब्रह्मविद्या मन्त्र दर्शन !! ९० !!



!! ओं !! ईशावास्य मिदगुं सर्वं जत् किं च जगत्यां जगत । तेन त्यक्तेन भुंजीथा मा गृधः कस्यस्विद् धनम् ॥ १ ॥ ६६ ॥



— : अथ : —

यह स्थावर जंगम जड चेतन प्राणी पदार्थ मात्र और सर्व जगत, परंब्रह्मदेव स्वरूप है.

कोई भि प्राणी पदार्थ मेरा है ऐसा मनसे सत्य मानो नहि और आसक्तिका त्याग करके सर्व सुखका धर्मसे अनुभव करो. ॥ १ ॥ ६६ ॥

—

!! ओं !! कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषे-च्छतगुंसमाः । अेवन् त्वयि नान्यथे तोस्ति न कर्म लिप्यते नरे ॥ २ ॥ ६७ ॥

— : अर्थ : —

यह मनुष्य लोकमें सर्व कर्म ब्रह्मार्पण करो. ब्रह्मार्पण कर्म करनेसे जन्म मरण

वन्धन छुट जाता है. वासनासे सकाम कर्म करनेसे जन्म मरण दुःख वढता है. अविनाशी ब्रह्मधाम नहि मिलता है.

हित मित पथ्य भोजन करो सो वर्ष आयुष्य पूर्ण करो. ॥ २ ॥ ६७॥



!! ओं !! असुर्या नाम ते लोका अन्धेन तमसा वृताः । तांस् ते प्रेत्यापि गच्छन्ति जे के चात्महनो जनाः ॥ ३ ॥ ६८॥



— : अर्थ : —

सर्व प्राणी पदार्थ मेरा है यह देह में हुं ऐसा अज्ञान से आसक्ति माननेवाला यह

शरीर मन्दिर में चैतन्य आत्मा ब्रह्मस्वरूप में हुं ऐसा ज्ञान विज्ञान नहि जाननेवाला. मनुष्यो आत्मघाती महापापी कहलाते है. और वह मरण हुये जड चेतन लक्ष चौराशी प्राणीमें जन्म धारण करके अनंत प्रकारके महान् घोर दुःख भोक्ते है ॥ ३ ॥ ६८ ॥



!! ओं !! अनेज देकम् मनसो जवीयो नैनद् देवा आप्नुवन् पूर्व मर्शत। तद्धा- वतो न्या नत्येति तिष्टत् तस्मिन् नपो मा- तरिश्वा दधाति ॥ ४ ॥ ६९ ॥

— : अर्थ : —

हे परंब्रह्मदेव ! आप चैतन्य सूक्ष्म सर्व व्यापक है.

देह देवल के मन इन्द्रियो के देवको परं ब्रह्मदेवका दर्शन नहि होता है.

वायुदेव, वरुणदेव, सर्वदेव, परंब्रह्मदेव की चेतनाशक्तिसे सर्व कार्य करते है.

वह परंब्रह्मदेव में ब्रह्म हुं असा ध्यान धरो. ॥ ४ ॥ ६९ ॥



!! ओं !! तदेजति तन्नैजति तद्दूरे तद्वन्तिके ! तदन् तरस्य सर्वस्य तदुसर्वस्यास्य वाह्यतः ॥ ५ ॥ ७० ॥



— : अर्थ : —

वह परंब्रह्मदेव प्रेरक प्रकाशक है, स्थीर है, दुर है. समीप है. अंतरयामि है सर्वत्र ब्रह्मांड में सुप्रसिध्ध व्यापक है. ॥ ५ ॥ ७० ॥

!! ओं !! यस्तु सर्वाणि भूतान्यात् मन्ये वानुपश्यति । सर्वे भूतेखु चात्मानन् ततो न विचिकित्सति ॥ ६ ॥ ७१ ॥



—: अर्थ :—

अद्वितीय अेक परंब्रह्मदेव सर्व व्यापक हैं. प्राणीमात्र परंब्रह्म स्वरूप हैं, सर्व प्राणी में परंब्रह्मदेव विराजमान है. अैसा ब्रह्मज्ञान दृढ होनेसे अज्ञान संशय नाश होता हैं. ॥ ६ ॥ ७१ ॥



!! ओं !! यस्मिन् सर्वाणि भूतान् यात् मेवाभूद् विजानतः । तत्र को मोहः कः शोक अेकत्व मनु पश्यतः ॥ ७ ॥ ७२ ॥

—: अर्थ :—

सर्व प्राणी मात्र ब्रह्मस्वरूप है. आत्मा ब्रह्म अेक स्वरूप है, आत्मा ब्रह्मकी अेकता जान लिया वहां कोई भि मोह शोक रहता नहि है. ॥ ७ ॥ ७२ ॥

!! ओं !! सपर्जगाच् छुक्र मकाय मव्रण मस्ना विरयुं शुध्ध मपाप विध्धम् ।

कविर्मनीषो परिभूः स्वयम् भूर् जाथा तथ्य तोर् थान् व्यद्धाच्छाश्वतीभ्यः समाभ्यः ॥ ८ ॥ ७३ ॥

—: अर्थ : —

वह परंब्रह्मदेव सर्वव्यापक है. परंब्रह्मदेव मनुष्य समान नव द्वारवाला, नाडीओवाला सप्त धातुका, कर्मका फल सुख दुख भोगने वाला मृत्यु धर्मका स्थुल शरीरवाला नहि है.

सत्य चैतन आनन्द स्वरूप है. सर्वका द्रष्टा, सर्वत्र अखिल ब्रह्मांडका अधिपति सर्वेश्वर स्वयंभू अविनाशी परंब्रह्मदेव है.

अनंतकाल तप करके परंब्रह्मज्ञान प्राप्त करनेवाले ब्रह्मज्ञानी ब्रह्मनिष्ठ परंब्रह्मदेवको प्राप्त करते है. ॥ ८ ॥ ७२ ॥

.॥ओं॥ अन्धन् तमः प्रविशन्ति जे सम्भूति मुपासते। ततो भूय इव ते तमो जउ सम् भूत्यागुं रताः ॥ ९ ॥ ७४ ॥



— : अर्थ : —

क्षणभंगुर नाशमान् संसार के प्राणी पदार्थ का क्षणीक सुखकी इच्छावाले मनुष्यो वासनाओसे काम्यकर्म करके देवताओकी उपासना करते है. वह दुःखमय जन्ममरण संसारमें वारंवार प्रवेश करते है.

जो मनुष्य वेदशास्त्रोक्त ब्रह्मार्पण कर्म नहि करते है वो भि जन्म मरण संसारमें वारवार आते है.

जो मनुष्य वेद धर्मशास्त्रका धर्म नियम पालन नहि करते है. और केवल वेदान्त ज्ञानके पुस्तककी वातो करते हे ऐसे धर्म, कर्म ब्रह्मार्पण ज्ञानरहित ब्रह्मनिष्ठाके अनुभवरहित स्वच्छंदि स्वेच्छाचारी जन्म मर्ण संसारमें वारवार आते है, अनन्त दुखको पाते है. ॥ ९ ॥ ७४ ॥



!! ओं !! अन्यदेवाहुः सम्भवादन्यदाहुरसम्भवात । इति सुश्रुम धीराणां जेनस्तद्विचचक्षिरे ॥ १० ॥ ७५ ॥



–: अर्थ :–

प्राचीन महर्षियोका प्रवचन उपदेश

सुनते हैं 'कि सनातन वेदशास्त्रके नित्य नैमित्तिक कर्म ब्रह्मार्पण करनेसे मन, वुध्धि, चित्त, परं पवित्र शुध्ध होता है. और ऐश्वर्य विभूति रीध्धि सिध्धि प्राप्त होता है.

में ब्रह्म हुं ऐसा आत्मा ब्रह्मकी अेकता रूप ब्रह्म ध्यान धरता है, वो मोक्ष ब्रह्मपद को पाता है, जीवनमुक्त पुरुषो ऐसा कर्म, ज्ञान को साथ साधन करता है. ॥१०॥७५॥



॥ ओं ॥ सम्भूतिं च विनाशं च जस् तद् वेदो भयगुं सह। विनाशेन मृत्युन् तीर्त्वा सम्भूत्यामृत मश्नुते ॥ ११ ॥ ७६ ॥



—: अर्थ :—

मुमुक्षु और जीवन्मुक्त मनुष्यो:—

सनातन वेदशास्त्रमें कहेहुये नित्य नैमेत्तिक कर्म ब्रह्मार्पण करनेसे मन, बुध्धि, चित्तकी सर्व वासना शांत विराम होती है.

और में आत्मा ब्रह्म हुं ऐसा ध्यान भजनका तीव्र अभ्यास करनेसे परंब्रह्मरूप हो जाता है. यह कर्मज्ञान समुच्चय साधन प्राचीन महर्षियोका उपदेश है.

यह उपदेश ब्रह्मर्षि वसिष्ठ ऋषि, ब्रह्मर्षि याज्ञवल्क्य ऋषि, राजर्षि जनक, राजर्षि राम, कृष्ण आदि अनेक राजर्षियो पालन कर गये हैं. ॥ ११ ॥ ७६ ॥

---

॥ ओं ॥ अन्धन्तमः प्रविशन्ति जे

विद्यामुपासते। ततो भूय इव ते तमो ज उ विद्यायागुं रताः ॥ १२ ॥७७॥

---

— : अर्थ : —

यह भु, मृत्युलोक, स्वर्गलोक के शरीर इन्द्रिय सुखकी इच्छासे काम्यकर्म करते है नाना प्रकारके तान्त्रिक उपासना साधना ओ करते है. वह वारवार जन्ममरण संसार के दुःख पाते हैं.

सनातन वेदशास्त्रकी वर्णाश्रम धर्मकी आज्ञा प्रमाण ब्रह्मार्पण सत्कर्म करते नहि.

और केवल वेदान्त ज्ञानकी वातो करतें है अैसे धर्म, कर्म, ज्ञान, हिन पढत मूर्ख

पंडित अभिमानी लोक जन्म मर्ण संसार दुःखमें गिरते है. ॥ १२ ॥ ७१ ॥

---

!! ओं !! अन्यदेवाहुर् विद्याया अन्यदाहुरविद्यायाः इति शुश्रुमधीराणां जेनस् तद्विचचक्षिरे ॥ १३ ॥ ७८ ॥

---

—:अर्थ:—

प्राचीन प्रज्ञावान् महर्षि ब्रह्मर्षियोका प्रवचन उपदेश हमने सुना है.

यह लोकके परलोकके शरीर सुखवासना से देवताओकी साधना उपासना तप व्रत धर्म कर्म करनेसे जन्म मरण फल मिलता है.

---

नित्य, नैमेत्तिक, वेदशास्त्रोक्त ब्रह्मार्पण कर्म करनेसे मन पवित्र होकर आत्मज्ञान पाता हैं.

आत्मा ब्रह्मकी अेकता करके में ब्रह्म हुं अैसा ब्रह्मज्ञान धृढ करनेसे परंब्रह्मको पाता है. ॥ १३ ॥ ७८ ॥

---

— : अर्थ : —

प्राचीन प्रज्ञावान् महर्षि ब्रह्मर्षियो का प्रवचन उपदेश हमने सुना है.

यहलोकके परलोकके शरीर सुखवासनासे देवताओकी साधना उपासना तप व्रत धर्म कर्म करने से जन्म मरण फल मिलता है.

नित्य नैमित्तिक वेदशास्त्रोक्त ब्रह्मार्पण कर्म करनेसे मन पवित्र हो कर आत्मज्ञान पाता है.

आत्मा ब्रह्मकी अेकता करके में ब्रह्म हुं अेसा ब्रह्मज्ञान धृढ करनेसे परंब्रह्मको पाता है. ॥ १३ ॥ ७८ ॥

---

!! ओं !! विद्यां चाविद्यां च जस् तद् वेदो भयशुं सह । अविद्यया मृत्युन् तीर्त्वा विद्यया मृत मश्नुते ॥ १४ ॥ ७९ ॥

---

— : अर्थ : —

विद्या—में आत्मा ब्रह्म हुं अेसा द्दढ ब्रह्म ज्ञानको कहते है.

अविद्या–सनातन वेदशास्त्रोक्त कर्म करनेको कहते हैं.

वह दो अेक साथ करनेवाले कर्मसे चित्त शुध्धि पाते है.

कृत कृत्य होते है. और परंब्रह्म ज्ञानसे अमृत मोक्षपदको पाते है. ॥ १४ ॥ ७९ ॥

---

!! ओं !! वायुरनिलममृतमथेदं भस्मान्तगुं शरीरम् । ओ....म् क्रतो स्मर क्लिबे स्मर कृतगुं स्मर ॥ १५ ॥ ८० ॥

---

— : अर्थ : —

ओमूकार मन्त्रका सदा जप करनेसे,

में ब्रह्म हुं ऐसा ध्यान धरनेसे, मनुष्य मरण समये ब्रह्मस्वरूपको पाता है.

वह पवित्र मनुष्यका देह अग्निमें भस्म होता है. ॥ १५ ॥ ८० ॥

---

॥ ओं ॥ अग्ने नय सुपथा राये अस्मान् विश्वानि देव वयुनानि विद्वान् । जुजोध्य-स्मज् जुहुराणमेनो भूयिष्ठान् ते नम उक्तिम् विधेम ॥ १६ ॥ ८१ ॥

---

— : अथ : —

हे परंब्रह्मस्वरूप ! प्रकाशक अग्निदेव ! हमको ऐश्वर्य सुख और ब्रह्मज्ञान दो ! हमारा सर्व कर्मको आप जानते हैं.

हमारा घोर तीव्र महापाप कर्मका नाश करो, हम आपको अनन्त कोटि नमस्कार प्रार्थना करते है. ॥ १६ ॥ ८१ ॥

---

!! ओं !! हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्यापिहितं मुखम् । जोसावादित्ये पुरुखः सो सा वहम् ॥ १७ ॥ ८२ ॥

—: अर्थ :—

वह तेजोमय सूर्यदेवके प्रत्यक्ष ज्योति मंडलमें भगवान् परंब्रह्मदेव विराजमान् दर्शन देते है.

सूर्यमंडलमें जो परंब्रह्मदेव है. वह परं-ब्रह्मदेव में हुं असा सदा ध्यान भजन करो.- ॥ १७ ॥ ८२ ॥



!! ओ....म् खं ब्रह्म !! १८ ॥ ८३ ॥

—ः अर्थ ः—

हे सर्व मनुष्यो ! वह परंब्रह्मदेव ! आकाशके जेसा सूक्ष्म, निर्लेप, निर्विकार, निराकार सर्वव्यापक है.

ओम् ब्रह्म मन्त्रका जप करो !

में परंब्रह्म स्वरूप हुं असा सदा ध्यान करो ! ॥ १८ ॥ ८३ ॥



!! ओं !! परंब्रह्मदेवस्वरूप प्रत्यक्षदेव भगवान् सूर्यदेव उपदेशितम् महर्षि याज्ञ-ल्क्य ब्रह्मर्षि अधितम् उपदेशितम् ईश मन्त्रोपनिषदम् ॥

शुक्ल यजुर्वेद माध्यन् दिन वाजसनेयि संहिता दीर्घपाठ उपनिषद् ब्रह्मविद्या अठारह मन्त्र (१८)का अध्याय चालीस (४०) संपूर्णम् प्रमाणम् ! !

शुक्ल यजुर्वेद ब्रह्मविद्या ईश मन्त्रोपनिषद् मन्त्रदर्शन संपूर्णम्

!! जय ओं नमः !!



सूर्यमंडलमें जो परंब्रह्मदेव है. वह परंब्रह्मदेव में हुं अैसा सदा ध्यान भजन करो.
॥ १७ ॥ ८२ ॥



!! ओ....म् खं ब्रह्म !! १८ ॥ ८३ ॥

— : अर्थ : —

हे सर्व मनुष्यो ! वह परंब्रह्मदेव ! आकाशके जैसा सूक्ष्म, निर्लेप, निर्विकार, निराकार सर्वव्यापक है.

ओम् ब्रह्म मन्त्रका जप करो !

में परंब्रह्म स्वरूप हुं अैसा सदा ध्यान करो ! ॥ १८ ॥ ८३ ॥



# !!शांतिमन्त्र स्तुति दर्शन !!९२!!



!! ओं !! पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात् पूर्ण मुदच्यते । पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्ण मे वाव शिष्यते ॥ ८५ ॥



— : अर्थ : —

यह परंब्रह्मदेव पूर्ण सर्व व्यापक है, यह अखिल ब्रह्मांड संपूर्ण ब्रह्मस्वरूप है. संपूर्ण जगत परंब्रह्मसे प्रगट होता है, चैतन आनन्द ब्रह्म प्रभावसे यह जगत चलता है. यह जगत परंब्रह्ममें अनुभवसिध्ध अन्तमें विलय होता है. ॥ ८६ ॥



# !!सामवेद मन्त्र दर्शन !!९१!!



!! ओं !! सोमं राजानं वरुणमग्नि मन-वारभा महे । आदित्यं विष्णुं सूर्यं ब्रह्माणं च बृहस्पतिम् ॥ ८४ ॥



— : अर्थ : —

हे परंब्रह्मस्वरूप! देव महाराजा सोमदेव, वरुणदेव, अग्निदेव, आदित्यदेव, विष्णुदेव, सूर्यदेव, ब्रह्मादेव, बृहस्पतिदेव, सर्व देवोका हम ध्यान पूजन नमस्कार करते हे. सर्व देवो हमारा परम कल्याण करो ! ॥८४॥

॥ सामवेद प्रमाणम् ॥



हे वरुणदेव ! हमको शान्ति सम्प्रदान करो.

हे अर्यमादेव ! हमको आनन्द प्राप्त करो.

हे इन्द्रदेव ! हमको ऐश्वर्यसुख सम्प्रदान करो.

हे देवगुरु बृहस्पतिदेव ! हमको परम मंगल सुख प्राप्त करो.

हे उरुक्रम भगवान् महाविष्णुदेव ! हमको मोक्षका महासुख समर्पण करो.

हे परंब्रह्मदेव ! हम आपको नमस्कार करते हैं.

हे वायुदेव ! आपको हम वन्दन करते हैं.

!! ओं !! शन्नो मित्रः शं वरुणः, शन्नो भवत्वर्यमा, शन्न इन्द्रो बृहस्पतिः, शन्नो विष्णु रुरुक्रमः। नमो ब्रह्मणे, नमस्ते वायो त्वमेव प्रत्यक्षं ब्रह्मासि, त्वामेव प्रत्यक्षं ब्रह्म वदिष्यामि, ऋतं वदिष्यामि, सत्यं वदिष्यामि, तन् मा मवतु, तद्वक्तार मवतु, अवतु माम्, अवतु वक्तारम् ॥ ८७ ॥

! ओं ! शान्तिः ! शान्तिः ! शान्तिः !



— : अर्थ : —

हे परंब्रह्मस्वरूप ! हे मित्रदेव ! हमको सुख सम्प्रदान करो.

संकल्पवाला हो. सर्व कर्म ब्रह्मार्पण करने वाला हो. में ब्रह्मस्वरूप हुं ऐसा सदा सुनिश्चय चिन्तनवाला हो. हमको सदा सुख, शान्ति, आनन्द अर्पण करो. हम आपको नमस्कार करते है. ॥ ८७ ॥

ऋग्वेद मंडल दस (१०) सूक्त वीस प्रमाणम् !

## ॥ऋग्वेद उपदेश मन्त्र दर्शन॥

!! ओं !! सं गच्छध्वं सं वदध्वं सं वो मनांसि जानताम्। देवाभागं यथा पूर्वे सं जानाना उपासते ॥ ८८ ॥

आप प्रत्यक्ष परंब्रह्म है.

आपको हम प्रत्यक्ष प्रगट परंब्रह्म कहते है.

हम वार वार प्रार्थना करते है.

हमारा शिष्योका और उपदेशक सद्-गुरुदेवका महारक्षण करो, परम कल्याण करो. ॥ ८६ ॥



॥ओं॥ भद्रन्नो अपिवातय मनः ॥९७॥
॥ओं॥ शान्तिः ! शान्तिः ! शान्तिः !

—: अर्थ :—

हे परंब्रह्मदेव ! हमारा मन शुभ शिव

संकल्पवाला हो. सर्व कर्म ब्रह्मार्पण करने वाला हो. मैं ब्रह्मस्वरूप हुं ऐसा सदा सुनिश्चय चिन्तनवाला हो. हमको सदा सुख, शान्ति, आनन्द अर्पण करो. हम आपको नमस्कार करते है. ॥ ८७ ॥

ऋग्वेद मंडल दस (१०) सूक्त वोस प्रमाणम् !

# ॥ऋग्वेद उपदेश मन्त्र दर्शन॥

!! ओं !! सं गच्छध्वं सं वदध्वं सं वो मनांसि जानताम् । देवाभागं यथा पूर्वे सं जानाना उपासते ॥ ९८ ॥

— : अर्थ : —

हे सज्जनो ! आप सर्व परस्पर प्रेमसे मील करके कार्य काम वर्तो. परस्पर प्रेमसे बोलो. मनका विचार प्रेमसे जानो, आचार, विचार, उच्चारमें सर्वसे अेकता करो. प्राचीन समयमें ज्ञानीजनो परस्पर प्रेमसे मिलकर सर्व कार्य करते थे. आप सर्व वर्तमान समयमें अैसा करो. ॥ ८८ ॥

ऋग्वेद मंडल दस ( १० ) सूक्त ( १९ ) प्रमाणम् ॥



!! ओं !! समानो मन्त्रः समितिः समानि समानं मनः सह चित्त मेषाम् ।

समानं मन्त्र मभिमन्त्रये वः समानेन वो हविषा जुहोमि ॥ ८९ ॥



—: अर्थ :—

हे सज्जनो! आप सर्वका बिचार अेक हो.

आप सर्वकी सभा अेक विचारवाली हो.

आप सर्वका मन संकल्प अेक हो.

आप सर्वका कर्तव्य निश्चय अेक हो.

आप सर्वको अेक होनेकी अेकमतसे कार्य करनेकी हम आज्ञा करते है. ॥८९॥



!! ओं !! समानीव आकूतिः समाना हृदयानि वः । समान मस्तु वो मनो यथा वः सु सहासति ॥ १० ॥



— : अर्थ : —

आप सर्वके संकल्प अेक हो. आप सर्वके हृदयबल अेक हो. आप सर्वकी मनोवृत्तियो अेक हो. आप सर्व परस्पर सुन्दर सहायता से कार्य करनेवाले हो. ॥ १० ॥

ऋग्वेद मंडल दस ( १० ) प्रमाणम् ।



# !! अथर्ववेद उपदेश मन्त्र !!

## !! दर्शन !! ९३ !!



!! ओं !! स हृदयं सां मनस्य म विद्वेषं कृणोमि वः । अन्यो अन्य मभि हर्यत वत्सं जात मिवाघ्न्या ॥ ९१ ॥



—: अर्थ :—

हे सज्जनो ! आप सर्वको परस्परमें द्वेष नहि करनेका और अेकमनसे अेक हृदयके विचारसे रहनेका हम उपदेश करते है.



गौ अपना जन्म दिया हुवा वछडा पर प्रेम करती है आप सर्व परस्परमें वो प्रेमसे रहो कार्य करो. ॥ ९१ ॥

अथर्ववेद काण्ड तीन (३) सूक्त मन्त्र तीस ( ३० )

---

!! ओं !! अनुव्रतः पितुः पुत्रो मात्रा भवतु संमनाः । जाया पत्ये मधुमतीं वाचं वदतु शान्ति वाम् ॥ ९२ ॥

---

—: अर्थ :—.

पुत्र पितानी अनुकुल आज्ञा पालन करने वाला हो.

पुत्र माताकी आज्ञा सप्रेम पालन करनेवाला हो.

धर्मपत्नि स्त्रीदेवी पतिदेवकी आज्ञापालन करनेवाली हो.

और प्रिय मधुर वाणी बोलनेवाली हो.
तुम सर्व शान्ति सुखको प्राप्त हो. ॥९२॥

अथर्ववेद काण्ड तीन ( ३ ) सूक्त मन्त्र तीस (३०) प्रमाणम्

---

!!ओं!! मा भ्राता भ्रातरं द्विक्षन् मा स्वसार मुत स्वसा । सम्यं च स व्रता भूत्वा वाचं वदत भद्रया ॥ ९३ ॥

---

—: अर्थ : —

हे सज्जनो ! आप सर्व भाई भाई साथ परस्पर द्वेष न करो. वहेन वहेन साथ द्वेष न करो. सुशील स्वभाववाळा हो परस्पर प्रेमसे रहो. सत्य प्रिय हित मधुर वचन बोलो. ॥ ९३ ॥

अथर्ववेद काण्ड तीन (३) सूक्त मन्त्र (३०)

!! ओं !! समानी प्रपा सहवोन्न भागः समाने योक्त्रे सह वो युनज्मि । सम्यं चोग्नि सपर्य तारा नाभि मिवाभितः॥९४॥

—: अर्थ : —

हे सज्जनो ! आप सर्व परस्पर प्रेमभाव से खाओ पीओ सर्व साथ मिल कर सर्व

कार्य करो. आप सर्व अनन्य प्रेमसे परंब्रह्म देवकी पराभक्ति करो. आप सबको हमारा यह उपदेश है. ॥ ९४ ॥

अथर्ववेद काण्ड तीन (३) सूक्त मन्त्र (३०)

## !! कृष्ण यजुर्वेद उपदेश !!
## मंन्त्र दर्शन !! ९४ !!

!! ओं !! सह ना ववतु, सहनौ भुनक्तु, सहवीर्यं करवा वहै, तेजस्वीनावधीतमस्तु, मा विद् विषावहै ॥ ९५ ॥

— : अर्थ : —

हे परंब्रह्मदेव ! हमारा दोनोका अच्छी रीतसे सुरक्षण करो. हम दोनो सदा आनन्द सुखका अनुभव करे असा करो. हम दोनो वलवान होकर पुरुषार्थ करे असा करो, हमारा दोनोका अभ्यास किया हुवा ज्ञान विज्ञान तेजस्वी रहो.

हम दोनो परस्पर में द्वेष न करे असा करो. हमारा दोनोका सर्व प्रकारे परम कल्याण करो. ॥ ९५ ॥

कृष्ण यजुर्वेद तैत्तिरीय उपनिषद् ब्रह्मानंदवल्ली दो (२) अनुवाक् दस (१०) भृगुवल्ली तीन (३) प्रमाणम्.

—ॐ—

# ॥सर्वदेव मन्त्र ब्रह्मधाम॥

## ॥ दर्शन ॥ ९५ ॥



!! ओं !! यत्र ब्रह्म विदो यान्ति दीक्षया तपसा सह । अग्नि र्मा तत्र नयत्वग्निर् मेधा दधातु मे अग्नये स्वाहा ॥ ९६ ॥



—: अर्थः —

हे परंब्रह्मदेवस्वरूप अग्निदेव ! हमको तेजस्वी मेधा बुध्धि अर्पण करो. यज्ञ, दान, तप, व्रत, दीक्षा धारण करनेवाले तपस्वी, ब्रह्मज्ञानी, ब्रह्मर्षि, महर्षि, राजर्षि, देवर्षि,

परंब्रह्मदेवके धाममें जाते है, वह परंब्रह्मदेव का धाममें हमको ले जाओ, श्रध्धा भक्ति से हम आपको यज्ञमें आहुति देते है. नमस्कार करते है, ॥९६॥

अथर्ववेदकाण्ड (१९) मन्त्र सूक्त (४३) प्रमाणम्

---

!! ओं !! यत्र ब्रह्म विदो यान्ति दीक्षया तपसा सह। वायु र्मा तत्र नयतु वायुः प्राणान् दधातु मे वायवे स्वाहा ॥ ९७ ॥



– : अर्थ : –

हे परंब्रह्मदेवस्वरूप वायुदेव ! हमको महान् प्राण बल आत्मशक्ति अर्पण करो. यज्ञ, दान, तप, व्रत, दीक्षा धारण करनेवाले

तपस्वी, ब्रह्मज्ञानी, ब्रह्मर्षि, महर्षि, देवर्षि, परंब्रह्मदेवके धाममें जाते है, वह परंब्रह्मदेवके धाममें हमको ले जाओ, श्रध्धा भक्तिसे हम आपको यज्ञमें आहुति देते है. नमस्कार करते है. ॥ ९७ ॥

अथर्ववेद काण्ड उनीस ( १९ ) मन्त्र सूक्त (४३) प्रमाणम् ।



!! ओं !! यत्र ब्रह्म विदो यान्ति दीक्षया तपसा सह । सूर्यो मा तत्र नयतु चक्षुः सूर्यो दधातु मे सूर्याय स्वाहा ॥ ९८ ॥



– : अर्थ : –

हे परंब्रह्मदेवस्वरूप सूर्यदेव ! हमको दोनो नेत्रोमें सुन्दर दर्शन करनेका महान्

तेज अर्पण करो.

यज्ञ, दान, तप, वृत, दीक्षा धारण करनेवाले तपस्वी, ब्रह्मज्ञानी, ब्रह्मर्षि, महर्षि, राजर्षि, देवर्षि, परंब्रह्मदेवके धाममें जाते है. वह परंब्रह्मदेवका धाममें हमको ले जाओ. श्रध्धा भक्तिसे हम आपको यज्ञमें आहुति देते है, नमस्कार करते हैं. ॥ ९८ ॥

अथर्ववेद काण्ड ( १९ ) मन्त्र सूक्त (४३)

!! ओं !! यत्र ब्रह्म विदो यान्ति दीक्षया तपसा सह । चन्द्रो मा तत्र नयतु मनश् चन्द्रो दधातु मे चन्द्राय स्वाहा ॥ ९९ ॥

— : अर्थ : —

हे परंब्रह्मदेवस्वरूप चन्द्रमादेव ! हमारा

सर्व संकल्प सिध्ध हो अैसा महान् मनोवल अर्पण करो. यज्ञ, दान, तप, व्रत, दीक्षा धारण करनेवाले तपस्वो, ब्रह्मज्ञानी, ब्रह्मर्षि, महर्षि, राजर्षि, देवर्षि, परंब्रह्मदेवके धाममें जाते है वह परंब्रह्मदेवके धाममें हमको ले जाओ. श्रध्धा भक्तिसे हम आपको यज्ञ में आहुति देते है नमस्कार करते है. ॥९९॥

अथर्ववेद काण्ड (१९) मन्त्र सूक्त (४३)प्रमाणम्‌!



!! ओं !! यत्र ब्रह्मविदो यान्ति दीक्षया तपसा सह । सोमो मा तत्र नयतु पयः सोमो दधातु मे सोमाय स्वाहा ॥ १०० ॥



— : अर्थ : —

हे परंब्रह्मदेव स्वरूप सोमदेव ! हमको दुध, दहीं, मख्खन्, घी सहत (मध) सक्कर प्रिय मधुर अमृत भोजन अर्पण करो.

यज्ञ, दान, तप, वृत दीक्षा धारण करने वाले तपस्वी, ब्रह्मज्ञानी, ब्रह्मर्षि, महर्षि, राजर्षि, देवर्षि, परंब्रह्मदेवके धाममें जाते है वह परंब्रह्मदेवके धाममें हमको ले जाओ. श्रध्धा भक्तिसे हम आपको यज्ञमें आहुति देते है नमस्कार करते है. ॥१००॥

अथर्ववेद काण्ड (१९) मन्त्र सूक्त (४३) प्रमाणम् !



!! ओं !! यत्र ब्रह्मविदो यान्ति दीक्षया तपसा सह। इन्द्रो मा तत्र नयतु बल मिन्द्रो दधातु मे इन्द्राय स्वाहा ॥ १०१ ॥

— : अर्थ : —

हे परंब्रह्मदेव स्वरूप इन्द्रदेव ! हमको संकल्प सिध्धिवाला सर्व प्रकारका महान् ऐश्वर्यबल अर्पण करो.

यज्ञ, दान, तप, व्रत, दीक्षा धारण करनेवाले तपस्वी, ब्रह्मज्ञानी, ब्रह्मर्पि, महर्पि, राजर्षि, देवर्पि, परंब्रह्मदेवके धाममें जाते है. वह परंब्रह्मदेवके धाममें हमको ले जाओ. श्रध्धा भक्तिसे हम आपको यज्ञ में आहुति देते है, नमस्कार करते है. ॥ १०१ ॥

अथर्ववेद काण्ड १९ मन्त्र सूक्त ४३ प्रमाणम्

!! ओं !! यत्र ब्रह्मविदो यान्ति दीक्षया तपसा सह। आपो मा तत्र नयन्त्वमृत मोपतिष्ठतु अद्भ्यः स्वाहा ॥ १०२ ॥

—:अर्थ:—

हे परंब्रह्मदेव स्वरूप वरुणदेव ! हमको प्रिय मधुर शीतल तेजस्वी महा वलवान् अमृतजल अर्पण करो.

यज्ञ, दान, तप, वृत, दीक्षा धारण करने वाले तपस्वी, ब्रह्मज्ञानी, ब्रह्मर्षि, महर्षि, राजर्षि, देवर्षि, परंब्रह्मदेवके धाममें जाते है.

वह परंब्रह्मदेवके धाममें हमको ले जाओ श्रध्धा भक्तिसे हम आपको यज्ञ में आहुति देते है, नमस्कार करते है. ॥ १०२ ॥

अथर्ववेद कांड १९ मन्त्र सुक्त ४३ प्रमाणम् !

!! ओं !! यत्र ब्रह्म विदो यान्ति दीक्षया तपसा सह । ब्रह्मा मा तत्र नयतु ब्रह्मा दधातु मे ब्रह्मणे स्वाहा ॥ १०३ ॥



— : अर्थ : —

हे परंब्रह्मदेव स्वरूप ब्रह्मादेव ! हमको महान् ब्रह्मविद्याका मैं ब्रह्म हुं ऐसा ब्रह्मज्ञान अर्पण करो. यज्ञ, दान, तप, वृत, दीक्षा धारण करनेवाले तपस्वी ब्रह्मज्ञानी, ब्रह्मर्षि, महर्षि, राजर्षि, देवर्षि परंब्रह्मदेव के धाममें जाते है. वह परंब्रह्मदेवके धाममें हमको ले जाओ. श्रध्धा भक्तिसे हम आप को यज्ञमें आहुति देते है. नमस्कार करते है. ॥ १०३ ॥

अथर्ववेद काण्ड १९ मन्त्र सूक्त ४३ प्रमाणम् !



# ॥ अग्निदेव आशीर्वाद मन्त्र दर्शन ॥ ९६ ॥



!! ओं !! भद्रं वद दक्षिणतो भद्र मुत्तरतो वद । भद्रं पुरस्तान् नो वद भद्रं पश्चात् कपिन् जल ॥ १०४ ॥

!!ओं!! भद्रं वद पुत्रै र्भद्रं वद गृहेषु च। भद्र मस्माकन् नो वद भद्रन् नो अभयं वद ॥ १०५ ॥

!! ओं !! भद्र मधस्तान् नो वद भद्र मुपरिष्टान् नो वद् भद्रन् भद्रन् न आवद भद्रन् नः सर्वतो वद ॥ १०६ ॥

!! ओं !! कपिल जटीन सर्व भक्षन् चाग्निम् प्रत्यक्ष देवतम् । वरुणं च वशास्यग्रे मम पुत्रांश्च मम पुत्रांश्च रक्षतु ओं नमः ॥ १०७ ॥

— : अर्थ : —

हे परंब्रह्मस्वरूप ! प्रत्यक्ष मंगलमूर्ति भगवान् अग्निदेव ! हमको दक्षिण दिशासे आशीर्वाद देकर हमारा कल्याण करो !

हमको उत्तर दिशासे आशीर्वाद दे कर हमारा कल्याण करो !

हमको पूर्व दिशासे आशीर्वाद दे कर हमारा कल्याण करो !

हमको पश्चिम दिशासे आशीर्वाद देकर हमारा कल्याण करो ! ॥ १०४ ॥

हमारा गृह मन्दिरमें सौभाग्यवंतां धर्मपत्नि श्रीदेवी और पुत्र पुत्रिको आशीर्वाद देकर हमारा परं कल्याण करो !

अखिल ब्रह्मांडके सर्व भयको दूर करो.

हम सर्वको आशीर्वाद देकर हमारा परं कल्याण करो ! ॥ १०५ ॥

हे अग्निदेव ! आप पृथ्वीपरसे आशीर्वाद देकर हमारा कल्याण करो !

आप स्वर्गलोकसे आशार्वाद देकर हमारा कल्याण करो !

हे परंब्रह्म स्वरूप ! भगवान् अग्निदेव !

हम आपको यज्ञसे आहुति देते है. हम आपका यजन, पूजन, ध्यान, दर्शन, वन्दन करते है. आप हमारी सर्व इच्छा संपूण करो ! सुप्रसन्न हो. वरप्रदान आशीर्वाद दे कर हमारा परम कल्याण करो ! ॥ १०६ ॥

हे परंब्रह्मस्वरूप ! भगवान् अग्निदेव ! वेदमन्त्रोसे सर्व देवताओकी आहुति आपको देते है आप स्वीकार करते है.

हे परंब्रह्मस्वरूप ! वरुणदेव ! अग्निदेव ! सर्वयज्ञ शुभ कर्म में आप दोनो देवोका ध्यान पूजन होता है आप सुप्रसन्न वरप्रद हो हमारा पुत्रपरिवारका सदा सुरक्षण करो !

आपको हम ! ओं नमः ! मन्त्र पढ कर के नमस्कार करते हे ! ॥ १०७ ॥

ऋग्वेदसंहिता परिशिष्ट खिलसुक्त प्रमाणम !



# सतीदेवी आशीर्वाद दर्शनं ॥९७॥



!! ओं !! सु मंगला भव वर्षाणि शतं सार्ध तु सुव्रता । तेजस्वी च यशस्वी च धर्मपत्नी पतिव्रता ॥ १०८ ॥

!!ओं !! जनयद्र वहु पुत्राणि मा च दुःखं लभेत् क्वचित् । भर्ता ते सोमपा नित्यं भवेद्र धर्म परायणः ॥ १०९ ॥

!! ओं !! अष्ट पुत्रा भव त्वं च सुभगा च पतिव्रता । भर्तुश्चैव पितुर्भ्रातु हृदयानन्दिनी सदा ॥ ११० ॥

!!ओं!! इन्द्रस्य तु यथेन्द्राणी श्रीधरस्य यथा श्रिया । शंकरस्य यथा गौरी तद् भर्तु रपि भर्तरि ॥ १११ ॥

!! ओं !! अत्रे र्यथानुसूया स्याद् वसिष्ठ-स्याप्यरुन्धती । कौशिकस्य यथा सती तथा त्वमपि भर्तरि ॥ ११२ ॥

—: अर्थ :—

हे सुमंगल स्वरूप ! सौभाग्यवती सती देवी ! तुमारा पतिदेव साथे तुम सो वर्षका आयुष्य संपूण करो ! हे पतिव्रता ! पतिदेवको धर्मपत्नि सतीदेवी तुम सदा तेजस्वी यशस्वी हो ! ॥ १०८॥

हे सतीदेवी ! तुम सदा अनेक पुत्रोकी माता हो ! तुमारा सर्व दुःख दूर हो ! हे सतीदेवी ! तुमारी साथ तुमारा पतिदेव नित्य सदा महायज्ञोसे भगवान् परंब्रह्मदेवका यजन पूजन करनेवाला हो ! सनातनवेदधर्म पालन करनेवाला हो ! ॥१०९॥

हे सतीदेवी ! तुम सदा सौभाग्यवंता पतिव्रता रहो. और आठ पुत्रोकी माता हो, तुमारा पतिदेव, तुमारा पिताश्री, तुमारा भाईश्री, सर्वको सदा हृदयमें आनन्द देनेवाली हो ॥ ११० ॥

हे सतीदेवी ! जैसे तेजोमय स्वर्गलोकमें सर्वदेवोका महाराजा इन्द्रदेवको साथ सौभाग्यवंता महासती इन्द्राणीदेवी पति-

वृता धर्मसे रहते है. वैसे तुम भि है सौभाग्यवंता सतीदेवी तुमारा पतिदेवकी साथ पतिवृता धर्मसे रहो.

जैसे तेजोमय वैकुंठलोकमें भगवान् विष्णुदेवके साथ सौभाग्यवंता महासती लक्ष्मीदेवी ! पतिवृता धर्मसे रहते है. वैसे तुम भी हे सौभाग्यवंता सतीदेवी तुमारा पतिदेवकी साथ पतिवृता धर्मसे रहो.

जेसे तेजोमय कैलासलोकमें भगवान् शंकर महादेवके साथ सौभाग्यवंता महासती गौरीदेवी, पतिवृता धर्मसे रहते है. वैसे तुम भि हे सौभाग्यवंता सतीदेवी, तुमारा पतिदेव को साथ पतिवृता धर्मसे रहो ॥ १११ ॥

जैसे महर्षि ब्रह्मर्षि अत्रिऋषिके साथ सौभाग्यवंता महासती अनसूयादेवी ! पतिवृता धर्मसे रहते है. वैसे तुम भि हे, सौभाग्यवंता सतीदेवी ! तुमारा पतिदेवके साथ पतिवृता धर्मसे रहो.

जैसे महर्षि ब्रह्मर्षि वसिष्ठ ऋषिके साथ सौभाग्यवंतां महासती अरुन्धतीदेवी ! पतिवृता धर्मसे रहते हे. वैसे तुम भि हे सौभाग्यवंता सतीदेवी ! तुमारा पतिदेवके साथ पतिवृता धर्मसे रहो.

जैसे महर्षि ब्रह्मर्षि कौशिक ऋषिके साथ सौभाग्यवंता महासती सतीदेवी ! पतिवृता धर्मसे रहते है. वैसे तुम भि हे सौभाग्यवंता

सतोदेवी तुमारा पतिदेवके साथ पतिव्रता धर्मसे रहो. ॥ ११२ ॥

ऋग्वेद संहिता परिशिष्ट खिल सूक्त प्रमाणम् ।

॥ वेद मन्त्र अर्थ दर्शन संपूर्णम् ॥

॥ भज मन ओम् ब्रह्म निरन्तरम् ॥

—: अर्थ :—

हे मन सदा ओम् ब्रह्मका ध्यान भजन करो.

॥ जय ओम् नमः ॥



# ओं

## !जयःहिन्द श्री गुरुदेव ब्रह्मर्षि!

## !ओम्कार भजन दर्शन!

## !ग्रथकर्तानामस्थानदर्शन!!९८!!

राग गजलः—प्रभुने पामवा माटे अजब आ
मार्ग सिधो छे.

निवासी स्तम्भ तीरथना
टोळकीया विप्र छे पोते,
टोळकीया विप्रनी वाडी
समीपे अे सदा रहे छे ॥ १ ॥

अटक छे छिन्डोया पंडया
  गोत्र शांडिलना अे छे,
प्रवर छे त्रण तेओना
  शांडिल–असित, देवल अे ॥ २ ॥

वाजसनेयी माध्यन्दिनी
  शाखा तेओनी कहेवाअे,
शुक्ल यजूर्वेदना
  वेदान्ती तेह पुरा छे ॥ ३ ॥

हरेराम सुखराम
  ब्रह्मर्षिना पुत्र अे छे,
गुरुदेव परमसिध्ध,
  योगेन्द्र ब्रह्मनिष्ठ छे ॥ ४ ॥

सनातन वेद धर्मनो
सदुपदेश सदा दे छे,
रहे छे देश गुर्जरमां
अमदावाद साभरतीरे ॥ ५ ॥

सारंगपुरमां पंडितपोळे
ऋषिआश्रम गुरुद्वारे,
संवत ओगणीसें नव्वाणु
अषाडी गुरुपूर्णिमा ॥ ६ ॥

ब्रह्म प्रेरणा गवाए आ
मुमुक्षु भक्तना माटे,
ब्रह्म मुहूर्ते भजे ब्रह्म
ऋषि गुरुदेव गावे छे ॥ ७ ॥




!! जयहिन्द श्री गुरुदेव ब्रह्मर्षि ओम्कार !!

!! भजन दर्शन !!



# !!शुभग्रन्थ संरक्षण दर्शन !!९९!!



तैलाद्, रक्षेद्, जलाद्, रक्षेद्, रक्षेद्, छिथिल बंधनात् । मुर्खहस्ते न दातव्यम् एवं वदति पुस्तकम् ॥ १ ॥

विश्वके विवेकवंत सर्व स्त्री पुरुषो को यह पुस्तक ऐसा कहता है कि:—

तेलके सर्व चिकना पदार्थो सें मेरा रक्षण करना, पानीके सर्व प्रवाही तत्वो सें मेरा अखंड रक्षण करना!

मेरे रहने के लिये अच्छी सुरक्षित भूमि में सुन्दर शोभायमान कोमल प्रिय आसन में सप्रेम बंधन बांधके मेरा रक्षण करना!

ज्ञान रहित तामसी विचारके मूर्ख मनुष्यो के हाथमें मुझे रखना नहि!

सर्व प्रकार से सुन्दर रीतसे मेरा सदा रक्षण करना!




!! जय हिन्द श्री गुरुदेव ब्रह्मर्षि ओम्कार !!

!! भजन दर्शन !!



# !!ग्रन्थ पूर्ण मंगल दर्शन!! १०० !!



जयहिन्द सनातन वेद धर्मो विजयतेतराम् !!

जय हिन्दका सदा जय हो !

अखिल विश्वमें सनातन वेद धर्मका जय जय विजय हो !! ओं !!



!!ओं!! गणपतिं, प्रियपतिं, निधिपतिं, हवामहे!!

विश्वके परमेश्वर, आन्दके महेश्वर, ऐश्वर्य के सर्वेश्वर, ऐसे परंब्रह्म भगवान् का ध्यान धरके:—

!! जय हिन्द श्री गुरुदेव ब्रह्मर्षि ओम्कार भजन दर्शन !! नामका ग्रन्थ हम संपूर्ण करते है !!

!! श्री गुरुदेव ब्रह्मर्षि उपदेश !!

मानव जन्म धर्या का मान,
करना तप यज्ञ वहु दान;
धरना ब्रह्म स्वरूप का ध्यान,
करना ओम् मन्त्रका गान;

मात पिता गुरु जनको मान,
सूर्य अग्नि को सन्मान;
चेतन चतुर पुरुषको ज्ञान,
गुरुदेव ब्रह्मर्षि विज्ञान. ॥ १ ॥



सतचित् आनंद सुखकंद,
जय जय ओम् निरंजन ब्रह्म. ॥१॥



जय ओम् नमो जय ओम् नमो,
जय ओम् नमो जय ओम्. ॥ २ ॥



भज मन ओम् ब्रह्म निरन्तरम्. ॥ ३ ॥



अर्थः—हे मन ! सदा ओम् ब्रह्मका ध्यान भजन करो. ॥ ४ ॥



# !! शिख धर्म खड्ग महाशक्ति स्तोत्र दर्शन !!१०१!!

खग खंड विहंडम्, खल दल खंडम,
अटर न मंहम्, वरभंडम्,
भुज दंड अखंडम्, तेज प्रचंडम्,
ज्योनि अघंडम्, भानु प्रभाम्;
सुखसन्ता करणम्, किल विख हरणम्,
दुर्मति दलनम्, अति शरणम्;
जय जय जग कारण, सृष्टि उभारण,
मम प्रति पालन, जय तेगम् ! ॥ १ ॥

ओं श्री गुरु गोविंदसिंहजी शिख खालसा धर्मगुरु विरचितं तेग (तलवार) स्तोत्रम् संपूर्णम्.

!! जय ओं नमः !!